नहीं, तो जीवन किस कामका ? अब तो भगवान् मौत दे दें तो जी जाऊँ ?

सदासुख थोड़ी देरके लिए चुप हो गये, इसके बाद बोले—इतनी निराशा क्यो ?

कैलासनाथ—निराशा न हो, तो और क्या हो। अब मेरा दुनियामे कौन है ?

सदासुख—भगवान् तो है।

उत्तरमे कैलासनाथके मुँहसे एक भी शब्द न निकला। हॉ, ऑखोंसे ऑसू बहने लगे और इतना ही नही, मनस्तापके कारण उनकी सारी देहसे पसीना छूटने लगा।

रो-रोकर उनको नीद आ गयी! सदासुखने शान्तिकी सॉस ली। एक आदमीने, जो उनके पास ही बैठा था, धीरेसे पूछा—यह भगवतीका पति तो नहीं ?

सदासुख—वही है। तुमने खूब पहचाना।

उस आदमीने आश्चर्यसे सदासुखकी तरफ देखा और कहा—और आप इसकी सेवा कर रहे है! आपकी जगह मैं होता, तो इसे जूते मार कर बाहर निकाल देता। अन्धेर परमात्माका। ऐसा बदचलन—ऐसा जालिम—ऐसा शैतान—

सदासुख—यह देखना मेरा काम नही। मेरा कर्त्तव्य सेवा करना है। जो मेरे द्वारपर आ गया, मै उसका सेवक हूँ। चाहे वह कैसा भी बुरा क्यो न हो। हॉ, मेरे झोपड़ेमे उसे पाप-कर्मकी आज्ञा न होगी।

उस आदमीने देखा कि वह किसी देवताके सामने खड़ा है। वह देवता इस पतित, गिरी हुई, पापमे फँसी हुई दुनियासे बहुत ऊँचा है। उसका आदर्श उज्ज्वल, पवित्र, अनुपम है। उसके दिलमे श्रद्धाके भाव लहरें मारने लगे, उसकी ऑखोमे पानी भर आया।

सदासुखका झोंपड़ा बैजनाथमे आज भी खड़ा है। उसके पास ही

उनकी समाधि है। उनके एक श्रद्धालुने वहाँ सदाव्रत खुलवा दिया है। वहाँ गरीबोंको आज भी भोजन मिलता है। मगर जो बात सदासुखके जीवन-कालमें थी, वह अब कहाँ? उस समय इस झोपड़ेकी शोभा ही कुछ और थी।